वाण, मोरबी, गोंफल, जैतपुर, राजकोट, अमरेली, धांगधरा, प्रमुख फा लावाड, काठीयावाड, मछुकांठा प्रमुख देशोंके गामोंमें फिरते रहते हैं. और धर्मदास छींपिका चेला धनाजी, धनाजीका नूदरजी, नूदरजीका रघुनाथजी, जैमलजी, गुमानचंद, दुर्गादास, कन्हीराम, रत्नचंद, हमीरमल्ल, कचोडीमल्ल प्रमुख जो अब मारवाडदेशमें रहते हैं सो प्रसिद्ध है.

और रघुनाथजीका चेला नीखमजी संवत् (१८१८) में हूआ, जिसने तेराहपंथ निकाला तिसके चेले नारमल, हेमजी, रायचंद, जीतमल्ल, जीतमल्लकी गद्दी उपर अब मेघजी है, ये पट्टीबंध जितने साधु हैं. इनका पंथ संवत (१७०९) के सालसें चला है, और इनका मत जबसें निकला है, तबसें ले कर आजपर्यंत इनके मतमें कोइभी विद्वान् नहीं हूआ है, क्योंकि ये लोक कहते हैं कि:– व्याकरण, कोश, काव्य, छंद, अलंकार, पढनेसें तथा तर्कशास्त्र पढनेसें बुद्धि मारी जाती है इस वे इलमीकेही सबबसें ये लोक परस्पर वडा द्वेष रखते हैं, केइ मनमानी कल्पित बाते बना लेते हैं, एक दूसरेके पग नही जमने देते, मनमें जानते हैं कि:– मेरे गृहस्थ चेलोंकों वह लेवेगा? इत्यादि मेरे लिखनेमें किसीकों शंका होवे तो मारवाडमें जाकर प्रत्यक्ष देख लेवे, इनका आचार, व्यवहार, वेष, श्रद्धा, प्ररूपणा, प्रमुख है सो जैनमतके शास्त्रानुसार नहीं है, और दूसरे मतोंवालेभी जो बहुत जैनमतकों बुरा जानते हैं, वो इन ढूंढीयोंके हीके आहार व्यवहारके देखनेसें जानते हैं. परंतु यह लोक तो सर्व जैन मतसें विपरीत चलने वाले हैं, इति ढुंढकमतोत्पत्ति ॥

६३ ) श्रीविजयप्रभसूरिपट्टे श्रीविजयरत्न सूरि हूए, ६४ श्रीविजय रत्नसूरिपट्टे श्रीविजयक्षमासूरि हूए, ६५ श्रीविनयक्षमा सूरिपट्टे श्रीवि जयदयासूरि, ६६ श्रीविजयदयासूरिपट्टे श्रीविजयधर्मसूरि, ६७ श्री विजयधर्मसूरिपट्टे, श्रीजिनेंद्रसूरि, ६८ श्रीजिनेंद्रसूरिपट्टे श्रीदेवेंद्रसूरि, ६९ श्रीदेवेंद्रसूरिपट्टे श्रीविजयधरणेंद्रसूरि, जोकि इस वर्त्तमान कालमें विद्यमान विचरते हैं.

तथा एकसठमे पाटें जो श्रीविजयसिंह सूरिथे तिनका शिष्य श्रीसत्य विजयगणि हूए और महोपाध्याय षटशास्त्रवेत्ता, न्यायविशारद, बिरुदधा रक महावैय्याकरण, तार्किकशिरोमणि, बुद्धिका समुद्र महोपाध्याय श्री

यशोविजयगणि इनदोनोने श्रीविजयसिंहसूरिकी आज्ञा लेकें गछमेंक्रि याशिथिल साधुओंको देखके और ढूढकमतके पाखन्ड अंधकारके दूर क रणे वास्ते क्रिया उद्धार करा, और जिनोने काशीके पन्डितोसे जयपता काका झन्डा पाया, और गुजरात प्रमुख देशोमे प्रतिमा उद्यापक कुलिंगी योके मतरूप अंधकारकों दूर करा, और जिनोके रचे हूए (१००) ग्रंथ अध्यात्मसार, स्याद्वादकल्पलता, शास्त्रसमुच्चयकीवृत्ति, मल्लवादी सूरिकृत नयचक्र उद्धारादि, अनेक बडेबडे एक सौ ग्रंथ है

श्रीगणिसत्यविजयजी क्रिया उद्धार करके श्रीआनंदघनजीके साथ ब हुत वर्ष लग वनवासमे रहे, और बडी तपस्या योगाभ्यासादि करा, जब बहुत वृद्ध हो गए, जघामे चलनेका बल न रहा, तब अणहल्ल पट्टनमे जा रहे तिनके उपदेशसे तिनके दो शिष्य हूए, एक गणिकपूरविजयप न्डित, और दूसरा पन्डित कुशलविजयजी, तिनमे गणिकपूरविजयजीनेंतो अनेक अर्हत बिंबोकी प्रतिष्ठा करी, और अनेक ग्राम नगरोमे धर्मकी वृद्धि करी, बडे प्रभावक हूए, श्रीगणिकर्पूरविजयजीके दो शिष्य हूए, एक पन्डित वृद्धिविजय गणि, दूसरा पन्डित क्षमाविजयगणि, श्रीपन्डित क्षमाविजयगणिके शिष्य पन्डित श्रीजिनविजय गणि, तिनका शिष्य पंन्डित उत्तमविजयगणि, तिनका शिष्य पन्डित पद्मविजयगणि, तिनका शिष्य पं न्डित रूपविजयगणि, तिनका शिष्य पन्डित कीर्त्तिविजयगणी तिनका शिष्य पन्डित कस्तूरविजयगणी तिनका शिष्य मुनिमणिविजयगणि,तिनका शिष्य मुनि बुद्धिविजय गणि, तिनका शिष्य पन्डित मुक्तिविजय गणि, तिनोके हाथका दीक्षित लघु गुरु भ्राता इस जैनतत्त्वादर्शग्रंथके लिखनेवाला मुनि आत्माराम आनंदविजय नामक हू इतिगुरावलिसपूर्ण ॥

अब इस ग्रंथके लिखनेवालेके समयमे इतने नवीनपंथ निकले है सो लिखते है – गुजरातदेशमे स्वामी नाराणकापंथ, और बंगालदेशमे ब्रह्म समाजीयोंका पंथ, और पंजाबदेशमे लोदीहानेसे दश कोशके अंतरे एक भयणीनामा गाम है तिसमे रहनेवाला जातिका तरखाणसिक्ख तिसके उपदेशसे कूका नामे पंथ, और कोइलमे मौलवी, अहमदशाहका नवीन फिरका, तथा दयानंदसरस्वतीस्वामीका निकाला आर्यसमाजका पंथ इत्यादि अनेकमत पुराने मतोको छोडके निकाले है, क्योंकि इनोनें अ

पनी बुद्धि समान प्राचीनोंके करे पुस्तक तथा वेदार्थोंकों नही समझा जेकर इसीतरें नवीन नवीन मत निकलते रहेतो कोइकदिनमे ब्राह्मणादि मताधिकारीयोंकी रोजी मारी जायगी, और धर्म अरु नियम किसिकिसिका कायम रहेगा ?

इति श्रीतपगच्छीय मुनिगणिश्री मणिविजय तच्छिष्य मुनि श्रीबुद्धिविजय च्छिष्य मुनि आतमरामआनंदविजय विरचिते जैनतत्त्वादर्शे गुरुआवलि कथन रूप द्वादशः परिच्छेदः संपूर्णः ॥ १२ ॥

॥ इति मुनि श्री आत्माराम आनंद विजयजी विरचित द्वादश परिच्छेद रूप जैनतत्वदर्श ग्रंथः समाप्तः ॥